# संस्कृत-शिक्षा

भाग-१

लेखक
"पद्मश्री" डॉ० कपिलदेव द्विवेदी आचार्य,
एम० ए०, डी० फिल्०, पी० ई० एस० (अ० प्रा०)
पूर्व कुलपति, गुरुकुल महाविद्यालय, ज्वालापुर, हरिद्वार



विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी

# विषय-सूची



## परिशिष्ट

# 'संस्कृत-शिक्षा' की विशेषताएँ

१. इसमें भाषा-शिक्षण की नवीनतम वैज्ञानिक पद्धति अपनायी गयी है तथा अत्यन्त सरल और रोचक ढंग से संस्कृत की शिक्षा दी गयी है ।

२. 'संस्कृत-शिक्षा' ५ भागों में पूर्ण हुई है । यह कक्षा ६ से १० तक के छात्रों के लिए विशेष उपयोगी है । प्रत्येक कक्षा के लिए एक-एक भाग है ।

३. प्रत्येक भाग में प्रयत्न किया गया है कि उस स्तर से संबद्ध व्याकरण का अंश उस भाग में विशेष रूप से सिखाया जाय ।

४. अभ्यासों के द्वारा व्याकरण की शिक्षा दी गयी है ।

५. प्रारम्भिक छात्रों के लिए उपयोगी सभी बातें इसमें दी गयी हैं ।

६. प्रत्येक अभ्यास के लिए केवल दो पृष्ठ दिये गये हैं ।

७. प्रत्येक अभ्यास में व्याकरण के एक या दो नियमों का अभ्यास कराया गया है । साथ ही आवश्यक शब्दावली भी दी गयी है ।

८. उदाहरण—वाक्यों के द्वारा व्याकरण के नियमों को स्पष्ट किया गया है । उनसे मिलते-जुलते हुए ही वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद कराया गया है ।

९. प्रत्येक अभ्यास में कुछ विशेष शब्दों, धातुओं या प्रत्ययों आदि का अभ्यास कराया गया है ।

१०. परिशिष्ट में आवश्यक शब्दों और धातुओं के रूप दिये गये हैं ।

**कपिलदेव द्विवेदी आचार्य**

# आवश्यक निर्देश

**१.** संस्कृत में ३ लिंग (Genders) होते हैं । उनके नाम और संक्षिप्त रूप ये हैं:—

१. पुंलिंग (पुं०) (Masculine Gender), २. स्त्रीलिंग (स्त्री०) (Feminine Gender), ३. नपुंसकलिंग (नपुं०) (Neuter Gender) ।

**२.** संस्कृत में ३ वचन (Numbers) होते हैं । उनके नाम और संक्षिप्त रूप ये हैं:—

१. एकवचन (एक०) (Singular), २. द्विवचन (द्वि० या द्वि० व०) (Dual), ३. बहुवचन (बहु०) (Plural) ।

**३.** संस्कृत में ३ पुरुष (Persons) होते हैं । उनके नाम और संक्षिप्त रूप ये हैं:—

१. प्रथम पुरुष या अन्य पुरुष (प्र० पु० या प्र०) (Third Person), २. मध्यम पुरुष (म० पु० या म०) (Second Person), ३. उत्तम पुरुष (उ० पु० या उ०) (First Person)।

**४.** संस्कृत में अधिक प्रयुक्त लकार (Tenses & Moods) ५ हैं । उनके नाम तथा अर्थ ये हैं:—१. लट् (वर्तमान काल) (Present Tense), २. लोट् (आज्ञा अर्थ) (Imperative Mood), ३. लङ् (भूतकाल) (Imperfect Tense), ४. विधिलिङ् (आज्ञा या चाहिए अर्थ) (Potential Mood), ५. लृट् (भविष्यत् काल) (Future Tense) ।

**५.** संस्कृत में ८ विभक्तियाँ (कारक) होती हैं । उनके नाम, संक्षिप्त रूप और चिह्न ये हैं:—

| | विभक्ति | सं० रूप | कारक | चिह्न | Case |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | प्रथमा | (प्र०) | कर्ता | —, ने | Nominative |
| २. | द्वितीया | (द्वि०) | कर्म | को | Accusative |
| ३. | तृतीया | (तृ०) | करण | ने, से, द्वारा | Instrumental |
| ४. | चतुर्थी | (च०) | संप्रदान | के लिए | Dative |
| ५. | पंचमी | (पं०) | अपादान | से | Ablative |
| ६. | षष्ठी | (ष०) | संबन्ध | का, के, की | Genitive |
| ७. | सप्तमी | (स०) | अधिकरण | में, पर | Locative |
| ८. | संबोधन | (सं०) | संबोधन | हे, अये, भोः | Vocative |

# अभ्यास 1

शब्दावली—स—वह, he, तौ—वे दोनों, those two, ते—वे सब, they, भू—होना, to be, पठ्—पढ़ना, to read, लिख्—लिखना, to write, हस्—हँसना, to laugh, गम् (गच्छ्)—जाना, to go, अत्र—यहाँ, here, तत्र—वहाँ, there, यत्र—जहाँ, where, कुत्र—कहाँ, where, किम्—क्या, what.

नियम 1—कर्ता के अनुसार क्रिया का वचन और पुरुष होता है । जैसे—सः पठति । कर्ता प्रथम पुरुष एक० है, अतः क्रिया भी प्र० पु० एक० है ।

नियम 2—वर्तमान काल (लट्) प्रथम पुरुष में धातु के अन्त में ये संक्षिप्त रूप लगते हैं—एकवचन में अति, द्विवचन में अतः, बहुवचन में अन्ति । जैसे—पठ् के पठति, पठतः, पठन्ति । भू के भवति, भवतः, भवन्ति । गम् >गच्छ् गच्छति, गच्छतः, गच्छन्ति ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**सः पठति । तौ पठतः । ते पठन्ति । सः लिखति । तौ लिखतः । ते लिखन्ति । सः गच्छति । तौ कुत्र गच्छतः ? ते तत्र गच्छन्ति । सः अत्र हसति । तत्र किं भवति ?**

**हिन्दी में अर्थ लिखो :—**

सः लिखति ............................ । तौ लिखतः ............................

ते लिखन्ति ............................ । सः पठति ............................

ते पठन्ति ............................ । सः किं पठति ? ............................

सः गच्छति ............................ । ते तत्र गच्छन्ति ............................

तत्र किं भवति ? ............................ । सः हसति ............................

तौ हसतः ............................ । ते हसन्ति ............................

(क) संस्कृत बनाओ :—

वह क्या पढ़ता है ? ......................................................

वे दोनों कहाँ पढ़ते हैं ? ......................................................

वे सब यहाँ पढ़ते हैं ......................................................

वह हँसता है ......................................................

वे सब हँसते हैं ......................................................

वह क्या लिखता है ? ......................................................

वे दोनों लिखते हैं ......................................................

वे सब लिखते हैं ......................................................

वह कहाँ जाता है ? ......................................................

वे सब कहाँ जाते हैं ? ......................................................

वहाँ क्या हो रहा है ? ......................................................

(ख) रिक्त स्थानों को भरो :—

........................ पठति ।  ........................ लिखति ।

सः ........................ गच्छति ।  ते ........................ गच्छन्ति ।

........................ किं पठन्ति ?  ........................ हसन्ति ।

(ग) रिक्त स्थानों में दी हुई धातु का लट् का रूप भरो :—

ते ........................ (पठ्) ।  तौ ........................ (गम्) ।

ते ........................ (लिख्)  सः ........................ (हस्) ।

ते ........................ (हस्) ।  ते ........................ (भू) ।

दिनाङ्कः ........................ हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ........................

# अभ्यास २

**शब्दावली**—त्वम्—तू, thou, युवाम्—तुम दोनो, you, you two, यूयम्—तुम सब, you, you all, वद्—बोलना, to speak, क्रीड्—खेलना, to play, खाद्—खाना, to eat, अद्य—आज, today, इदानीम्—अब, now, यदा—जब, when, तदा—तब, then, कदा—कब, when, अपि—भी, also, न—नहीं, no, एव—ही, alone.

**नियम ३**—कर्ता में प्रथमा होती है और कर्म में द्वितीया । जैसे—राम पुस्तक पढ़ता है—रामः पुस्तकं पठति । त्वं गृहं गच्छसि ।

**नियम ४**—वर्तमानकाल (लट्) मध्यम पुरुष में धातु के अन्त मे ये संक्षिप्त रूप लगते हैं:—एकवचन मे असि, द्विवचन मे अथ , बहुवचन मे अथ । जैसे—पठ् के पठसि, पठथः, पठथ । भू के भवसि, भवथः, भवथ । गम्>गच्छसि, गच्छथः, गच्छथ ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**त्वं वदसि । यूयं वदथ । त्वं क्रीडसि । यूयम् अपि क्रीडथ । त्वम् इदानीं भोजनं खादसि । यूयम् इदानीं भोजनं किं न खादथ ? यदा रामः पठति, तदा त्वम् अपि पठसि ।**

**हिन्दी में अर्थ लिखो :—**

त्वं किं वदसि ?..........................................................

यूयम् इदानीं न क्रीडथ..................................................

त्वं कदा भोजनं खादसि?................................................

त्वं पुस्तकं पठसि..........................................................

यूयं गृहं गच्छथ............................................................

युवाम् इदानीं लिखथः ...................................................

(क) संस्कृत बनाओ :—

तू पुस्तक पढ़ता है ..............................

तुम दोनों लिखते हो ..............................

तुम सब घर जाते हो ..............................

तू क्या कहता है ? ..............................

तुम सब अब खेलते हो ..............................

तुम दोनों क्यों नहीं खेलते हो ? ..............................

तू भी घर जाता है ..............................

तुम सब भोजन खाते हो ..............................

तुम दोनों कब खेलते हो ? ..............................

तुम सब क्या पढ़ते हो ? ..............................

तू क्यों नहीं बोलता है ? ..............................

(ख) रिक्त स्थानों को भरो :—

त्वं पुस्तकं .......................... । यूयं गृहं .......................... ।

युवाम् ................ न क्रीडथः ? यूयं भोजनं .......................... ।

यदा .......................... आगच्छति, तदा त्वम् .......................... ।

(ग) रिक्त स्थानों में दी हुई धातु का लट् का रूप भरो :—

त्वं किं .......................... (पठ्) । यूयं कुत्र .......................... (क्रीड्) ।

युवाम् इदानीं .......... (लिख्) । यूयं गृहं .......................... (गम्) ।

त्वं किं .......................... (वद्) । यूयं किं न .......................... (हस्) ।

दिनाङ्कः .......................... हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ..........................

# अभ्यास ३

**शब्दावली**—अहन्—मैं, I, आवाम्,—हम दोनों, we, we two, वयम्—हम सब, we, we all, आगम् (आगच्छ्)—आना, to come, दृश्—देखना, to see, स्था—रुकना, to stay, पा—पीना, to drink, घ्रा—सूँघना, to smell, इतः—यहाँ से, from here, ततः—वहाँ से, from there, यतः—जहाँ से, from where, कुतः—कहाँ से, from where, इत्थम्—ऐसे, thus, तथा— वैसे, so, यथा—जैसे, as, कथम्—कैसे, how, च—और, and.

**नियम ५**—हिन्दी में जहां 'और' लगता है, संस्कृत में 'च' उससे एक शब्द के बाद में लगेगा । जैसे—फल और फूल—फलं पुष्पं च । राम और कृष्ण—रामः कृष्णः च ।

**नियम ६**—वर्तमान काल (लट्) उत्तम पुरुष में धातु के अन्त में ये संक्षिप्त रूप लगते हैं:—एक० में आमि, द्वि० मे आवः, बहु० में आमः । जैसे—पद् के पठामि, पठावः, पठामः।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**अहं पुस्तकं पठामि । वयं लेखं लिखामः। वयं ततः आगच्छामः। अहं फलं पश्यामि । अहम् अत्र तिष्ठामि । वयं जलं पिबामः । अहं पुष्पं जिघ्रामि । त्वं कुतः आगच्छसि ? अहं ततः आगच्छामि । त्वं कथं पठसि ? अहं इत्थं पठामि ।**

**सूचना**—लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् में इन धातुओं के ये रूप हो जाते हैं:—गम् का गच्छ्, गच्छति । आगम्—आगच्छ्, आगच्छति । दृश्—पश्य्, पश्यति । स्था—तिष्ठ्, तिष्ठति । पा—पिब्, पिबति । घ्रा—जिघ्र्, जिघ्रति ।

(क) संस्कृत बनाओ :—

मैं अब पुस्तक पढ़ता हूँ ........................................

हम दोनों पुस्तक पढ़ते हैं ........................................

हम सब पुस्तकें पढ़ते हैं ........................................

मैं लेख लिखता हूँ ........................................

मैं विद्यालय से आता हूँ ........................................

हम दोनों वहाँ से आते हैं ........................................

हम फूल को देखते हैं ........................................

मैं वहाँ रुकता हूँ ........................................

मैं जल पीता हूँ ........................................

हम फूल सूँघते हैं ........................................

वह वहाँ से आता है ........................................

तुम सब कहाँ से आते हो? ........................................

मैं फल और फूल देखता हूँ ........................................

तुम सब कैसे पढ़ते हो? ........................................

मैं जैसे पढ़ता हूँ, वैसे लिखता हूँ ........................................

(ख) रिक्त स्थानों को भरो :—

त्वं ........................ पठसि ?　　अहं पुस्तकं ........................ ।

यूयं किं ........................ ?　　वयं ........................ लिखामः ।

(ग) रिक्त स्थानों में दी हुई धातु का लट् का रूप भरोः—

युवां कुत्र .................. (गम्) ?　　आवां गृहं .................. (गम्) ।

यूयं किं .................. (खाद्) ?　　वयं भोजनं .................. (खाद्) ।

दिनाङ्कः ........................ हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ........................

# अभ्यास ४

**शब्दावली**—कृ—करना, to do, अस्—होना, to be, एक—एक, one, द्वौ—दो, two, त्रय—तीन, three, चत्वारः—चार, four, पञ्च—पाँच, five, षट्—छः, six, सप्त—सात, seven, अष्ट—आठ, eight, नव—नौ, nine, दश—दस, ten.

| कृ (करना) लट् | | | | अस् (होना) लट् | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति | प्र० पु० | अस्ति | स्तः | सन्ति |
| करोषि | कुरुथः | कुरुथ | म० पु० | असि | स्थः | स्थ |
| करोमि | कुर्वः | कुर्मः | उ० पु० | अस्मि | स्वः | स्मः |

**नियम ७**—तीनो लिङ्गों में धातु का रुप वही रहता है। जैसे—बालकः पठति। बालिका पठति। बालकः पतति। बालिका पतति। पत्रं पतति।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**सः कार्यं करोति। ते कार्यं कुर्वन्ति। त्वं किं करोषि ? अहं कार्यं करोमि। ते अत्र सन्ति। त्वं कुत्र असि ? अहम् अत्र अस्मि। वयं स्मः। अत्र द्वौ बालकौ स्तः। तत्र चत्वारः जनाः सन्ति।**

**हिन्दी में अर्थ लिखो :—**

त्वं किं करोषि ? ..........................................

अहम् अत्र कार्यं करोमि ..........................................

तत्र चत्वारः बालकाः पठन्ति ..........................................

अत्र अष्ट छात्राः लेखं लिखन्ति ..........................................

अत्र नव बालिकाः क्रीडन्ति ..........................................

(क) संस्कृत बनाओ :—

वह क्या करता है ? ........................................

वह काम नहीं करता है ........................................

वे क्या करते हैं ? ........................................

वे पुस्तकें पढ़ते हैं ........................................

तुम सब क्या करते हो ? ........................................

मैं लेख लिख रहा हूँ ........................................

वहाँ पर कौन है ? ........................................

मैं यहाँ पर ही हूँ ........................................

वहाँ पर एक बालक है ........................................

यहाँ दो बालक हँस रहे हैं ........................................

वहाँ तीन मनुष्य हैं ........................................

यहाँ पर दस बालक हैं ........................................

तुम सब कहाँ हो ? ........................................

हम सब यहाँ पर ही हैं ........................................

(ख) रिक्त स्थानों में दी हुई धातु के लट् के रूप भरो:—

सः किं ..................... (कृ) ?

त्वं किं ..................... (कृ) ?

तत्र कः ..................... (अस्) ?

अत्र अहम् ..................... (अस्) ।

बालकाः पुस्तकानि ..... (पठ्) ।

तौ किं ..................... (कृ) ।

अहं पुस्तकं ..................... (पठ्) ।

तत्र बालकः ..................... (अस्) ।

यूयं तत्र ..................... (अस्) ।

मनुष्याः गृहं ..................... (गम्) ।

दिनाङ्कः ........................ हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ........................

# अभ्यास ५

**शब्दावली**—रामः—राम, Ram, बालकः—बालक, Boy, मनुष्यः—आदमी, man, नृपः—राजा, king, विद्यालयः—विद्यालय, school, ग्रामः—गाँव, village, जनकः—पिता, father, पुत्रः—पुत्र, son, उपाध्यायः—अध्यापक, teacher, शिष्यः—शिष्य, pupil, पच्—पकाना, to cook, नम्—नमस्कार करना, to salute, रक्ष्—रक्षा करना, to protect.

| **भू (होना, to be) लट्** | | | | **संक्षिप्त रूप** | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| भवति | भवतः | भवन्ति | प्र० पु० | अति | अतः | अन्ति |
| भवसि | भवथः | भवथ | म० पु० | असि | अथः | अथ |
| भवामि | भवावः | भवामः | उ० पु० | आमि | आवः | आमः |

**सूचना**—ये संक्षिप्त रूप पठ् आदि धातुओं के अन्त में लट् में लगेंगे । जैसे—पठ्—पठति, पठतः, पठन्ति आदि । लिख्—लिखति, लिखतः, लिखन्ति आदि ।

**नियम ८**—(प्रथमा) कर्ता (व्यक्तिनाम, वस्तुनाम आदि) में प्रथमा होती है जैसे—रामः पठति । बालकः गच्छति ।

**नियम ९**—(संबोधन) किसी को संबोधन करने (पुकारने) में संबोधन विभक्ति होती है । जैसे—हे राम !, हे कृष्ण !, हे देवदत्त !

**इन वाक्यों के ध्यान से पढ़ो :—**

**रामः पुस्तकं पठति । बालका· [illegible]ीडन्ति । नृपः राज्यं रक्षति । मनुष्यः भोजनं पचति । शिष्याः उपाध्यायं नमन्ति । जनकः ग्रामं गच्छति । पुत्राः हसन्ति । शिष्याः विद्यालयं गच्छन्ति । वयं लेखं लिखामः । अहं सत्यं वदामि ।**

(क) संस्कृत बनाओ :—

बालक पुस्तक पढ़ता है ..........................................................

बालक पुस्तकें पढ़ते हैं ..........................................................

मैं पुस्तक पढ़ता हूँ ..........................................................

हम लेख लिखते हैं ..........................................................

बालक खेलता है ..........................................................

राम राज्य की रक्षा करता है ..........................................................

वह आदमी भोजन पकाता है ..........................................................

शिष्य गुरु को नमस्कार करता है ..........................................................

पिता पुत्र की रक्षा करता है ..........................................................

मैं विद्यालय को जाता हूँ ..........................................................

वे कहाँ जा रहे हैं ? ..........................................................

वे गाँव को जा रहे हैं ..........................................................

अध्यापक शिष्य से कहता है ..........................................................

हम सत्य बोलते हैं ..........................................................

वे बालक हँस रहे हैं ..........................................................

(ख) निम्नलिखित वाक्यों को शुद्ध करो:—

| | |
|---|---|
| अहं पठति ..............................। | ते गच्छति ..............................। |
| वयं वदामि ..............................। | सः क्रीडन्ति ..............................। |
| यूयं गच्छथः ..............................। | आवां गच्छामः ..............................। |
| त्वं कुर्वन्ति ..............................। | वयं सन्ति ..............................। |

दिनाङ्कः .............................. हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ..............................

# अभ्यास ६

**शब्दावली**—गृहम्—घर, house, फलम्—फल, fruit, पत्रम्—पत्ता या पत्र, leaf, letter, नगरम्—नगर, city, कार्यम्—काम, work, अभितः—दोनों ओर, on both sides, उभयतः—दोनों ओर, on both sides, सर्वतः—चारों ओर, around, प्रति—ओर, towards, धिक्—धिक्कार, fie, विना—बिना without.

| **भू—लोट्** | | | | **संक्षिप्त रूप** | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| भवतु | भवताम् | भवन्तु | प्र० पु० | अतु | अताम् | अन्तु |
| भव | भवतम् | भवत | म० पु० | अ | अतम् | अत |
| भवानि | भवाव | भवाम | उ० पु० | आनि | आव | आम |

**सूचना**—ये संक्षिप्त रूप पठ् आदि धातुओं के अन्त में लोट् में लगेंगे । जैसे—पठ्—पठतु, पठताम्, पठन्तु आदि । लिख्—लिखतु, लिखताम्, लिखन्तु आदि ।

**नियम १०**—(द्वितीया) कर्म कारक में द्वितीया होती है । जैसे—रामः विद्यालयं गच्छति । स पुस्तकं पठति । स प्रश्नं पृच्छति ।

**नियम ११**—अभितः, उभयतः, सर्वतः, प्रति, धिक्, विना के साथ द्वितीया होती है । जैसे—ग्रामम् अभितः (गाँव के दोनों ओर), ग्रामं प्रति (गाँव की ओर), दुर्जनं धिक्, रामं विना ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**रामः गृहं गच्छतु । नगरम् उभयतः वनम् अस्ति । विद्यालयं परितः फलानि पुष्पाणि च सन्ति । विद्यालयं प्रति गच्छ । दुर्जनं धिक् । रामं विना । शिष्याः पत्राणि लिखन्तु । छात्राः कार्यं कुर्वन्ति ।**

(क) संस्कृत बनाओ :—

तू घर को जा ............

मैं विद्यालय को जाऊँ ............

वे पुस्तकें पढ़ें ............

तुम सब लेख लिखो ............

मैं पत्र लिखूँ ............

वे नगर को जायें ............

तू फल को खा ............

वह क्या काम करता है ? ............

वह पढ़ता है और लिखता है ............

गाँव के दोनों ओर जल है ............

विद्यालय के चारों ओर पेड़ हैं ............

वह विद्यालय की ओर जाता है ............

कुशिष्य को धिक्कार है ............

धर्म के बिना सुख नहीं है ............

गुरु प्रश्न पूछता है ............

(ख) रिक्त स्थानों में लोट् के रूप भरो :—

ते गृहं ............ (गम्) ।

यूयं लेखं ............ (लिख्) ।

यूयं ............ (क्रीड्) ।

अहं भोजनं ............ (खाद्) ।

वयं पुस्तकानि ............ (पठ्) ।

बालकाः ............ (हस्) ।

त्वं प्रश्नं ............ (प्रच्छ्) ।

यूयम् अत्र ............ (आगम्) ।

दिनाङ्कः ............ हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य

# अभ्यास ७

**शब्दावली**—रमा—रमा, Rama, बालिका—लड़की, girl, पाठशाला—विद्यालय, school, लता—लता, creeper, विद्या—विद्या, knowledge, आज्ञा—आज्ञा, order, प्रजा—प्रजा, subjects, दिनम्—दिन, day, वर्षम्—वर्ष, year, क्रोशः—कोस, a distance of about 2 miles.

| भू—लङ् | | | | संक्षिप्त रूप | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अभवत् | अभवताम् | अभवन् | प्र० पु० | अत् | अताम् | अन् |
| अभवः | अभवतम् | अभवत | म० पु० | अः | अतम् | अत |
| अभवम् | अभवाव | अभवाम | उ० पु० | अम् | आव | आम |

**सूचना**—धातु से पहले 'अ' लगेगा । ये संक्षिप्त रूप पठ् आदि धातुओं के अन्त में लङ् में लगेंगे । जैसे—अपठत्, अपठताम्, अपठन् आदि । लिख्—अलिखत्, अलिखताम्,अलिखन् ।

**नियम १२**—(द्वितीया) गमन (चलना, जाना) अर्थ की धातुओं के साथ द्वितीया होती है । ग्रामं गच्छति । गृहं गच्छति ।

**नियम १३**—(द्वितीया) समय और मार्ग की दूरी वाचक शब्दों में द्वितीया होती है । दश दिनानि लिखति—दस दिन तक लिखता है । क्रोशं गच्छति—कोस भर जाता है ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**रमा पत्रम् अलिखत् । बालिकाः पाठशालाम् अगच्छन् । नृपः प्रजाः अरक्षत् । अहं लताम् अपश्यम् । वयं विद्याम् अपठाम । रामः दश दिनानि पठति । कृष्णः क्रोशं गच्छति । अहं जनकस्य आज्ञाम् अपालयम् । कृष्णः पञ्च वर्षाणि अपठत् ।**

(क) संस्कृत बनाओ :—

रमा ने पुस्तक पढ़ी ..........................................................

बालिका ने लेख लिखा ..........................................................

सुशीला पाठशाला गयी ..........................................................

तूने बालिका देखी ..........................................................

उन्होंने लता देखी ..........................................................

बालिकाओं ने विद्या पढ़ी ..........................................................

राम ने पाँच साल पढ़ा ..........................................................

मैंने गुरु की आज्ञा का पालन किया ..........................................................

देवदत्त कोस भर गया ..........................................................

वे गाँव को गये ..........................................................

उसने दस दिन लेख लिखा ..........................................................

कृष्ण ने प्रजा की रक्षा की ..........................................................

बालिका ने भोजन खाया ..........................................................

बालिकाएँ खेलीं ..........................................................

रमा ने प्रश्न पूछा ..........................................................

(ख) कोष्ठ में दिये शब्दों में से उचित शब्द को चुनकर भरो :—

छात्राः विद्यालयम्.......................। (अगच्छन्, अपठन्, अलिखन्)

बालिकाः भोजनम्.......................। (अखादत्, अखादन्, अखादम्)

अहं बालिकाम्.......................। (अपश्यत्, अपश्यम्, अपश्यः)

वयं पुस्तकानि.......................। (अपठन्, अपठाम, अपठम्)

दिनाङ्कः.......................हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य.......................

# अभ्यास ८

**शब्दावली**—हरिः—विष्णु, Vishnu, मुनिः—मुनि, sage, कविः—कवि, poet, रविः—सूर्य, sun, अग्निः—आग, fire, गिरिः—पहाड़, mountain, भूपतिः—राजा, king, कन्दुकम्—गेंद, ball, दण्डः—डंडा, stick, सैनिकः—सिपाही, soldier, सह—साथ, with, प्रच्छ्—पूछना, to ask.

| **भू—विधिलिङ्** | | | | **संक्षिप्त रूप** | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| भवेत् | भवेताम् | भवेयुः | प्र० पु० | एत् | एताम् | एयुः |
| भवेः | भवेतम् | भवेत | म० पु० | एः | एतम् | एत |
| भवेयम् | भवेव | भवेम | उ० पु० | एयम् | एव | एम |

**सूचना**—ये संक्षिप्त रूप पठ् आदि धातुओं के बाद विधिलिङ् में लगेंगे। जैसे—पठ्—पठेत्, पठेताम्, पठेयुः आदि। लिख्—लिखेत्, लिखेताम्, लिखेयुः आदि।

**नियम १४**—(तृतीया) करण कारक में तृतीया होती है और कर्मवाच्य में कर्ता में। जैसे—कन्दुकेन क्रीडति। दण्डेन गच्छति। रामेण पुस्तकं पठितम्।

**नियम १५**—(तृतीया) सह के साथ तृतीया होती है। जैसे—जनकेन सह गृहं गच्छति—पिता के साथ घर जाता है।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो:—**

**रामः कन्दुकेन क्रीडेत्। मुनिः दण्डेन गच्छेत्। कविः श्लोकं गायेत् (गावे)। हरिः पठेत्। रविः आकाशे तपेत् (तपे)। अग्निः ज्वलेत् (जले)। भूपतिः दण्डेन दुर्जनं ताडयेत् (मारे)। सः गिरिं गच्छेत्। जनकेन सह पुत्रः आगच्छेत्। शिष्यः प्रश्नं पृच्छेत्।**

(क) संस्कृत बनाओ :—

हरि गेंद से खेले ..................................................

मुनि डंडे से चले ..................................................

कवि श्लोक लिखे ..................................................

हरि विद्या पढ़े ..................................................

सूर्य अब आकाश में तपे ..................................................

आग पहाड़ पर जले ..................................................

बालक डंडे से गेंद मारे ..................................................

सैनिक डंडे से दुष्ट को मारे ..................................................

हरि पिता के साथ घर जावे ..................................................

कृष्ण पहाड़ पर जावे ..................................................

राम प्रश्न पूछे ..................................................

राजा प्रजा की रक्षा करे ..................................................

बालक सत्य बोलें ..................................................

तुम असत्य न बोलो ..................................................

(ख) निम्नलिखित प्रश्नों के संस्कृत में उत्तर दो :—

त्वं किं करोषि ? ..................................................

त्वं किं पठसि ? ..................................................

ते कुत्र अगच्छन् ? ..................................................

यूयं किं कुरुथ ? ..................................................

हरिः केन अक्रीडत् ? ..................................................

दिनाङ्कः .................................. हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ..................................

# अभ्यास ९

**शब्दावली**—गुरुः, teacher, साधुः—सज्जन, a gentleman, शिशुः —बच्चा, infant, भानुः—सूर्य, sun, पशुः—पशु, animal, वायुः—हवा, wind, तरुः—वृक्ष, tree, किं कार्यम्, कोऽर्थः, किं प्रयोजनम्—तीनों का अर्थ है—क्या लाभ, what is the use of, प्रकृतिः—स्वभाव, nature.

| भू—लृट् | | | | संक्षिप्त रूप | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| भविष्यति | भविष्यतः | भविष्यन्ति | प्र० पु० | इष्यति | इष्यतः | इष्यन्ति |
| भविष्यसि | भविष्यथः | भविष्यथ | म० पु० | इष्यसि | इष्यथः | इष्यथ |
| भविष्यामि | भविष्यावः | भविष्यामः | उ० पु० | इष्यामि | इष्यावः | इष्यामः |

**सूचना**—कुछ धातुओं के अन्त में स्यति, स्यतः, स्यन्ति आदि बिना इ वाले संक्षिप्त रूप लगते हैं । पठ् आदि धातुओं के अन्त में लृट् नें ये सं० रूप लगते हैं । जैसे—पठिष्यति, पठिष्यतः, पठिष्यन्ति आदि । दृश्—द्रक्ष्यति, द्रक्ष्यतः, द्रक्ष्यन्ति आदि ।

**नियम १६**—(तृतीया) किं कार्यम्, कोऽर्थः, किं प्रयोजनम् के साथ तृतीया होती है । मूर्खेण पुत्रेण किं कार्यम्, कोऽर्थः, किं प्रयोजनम्—मूर्ख पुत्र से क्या लाभ ?

**नियम १७**—(तृतीया) प्रकृति आदि क्रियाविशेषण शब्दों में तृतीया होती है । प्रकृत्या साधुः । सुखेन जीवति । दुःखेन जीवति ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**गुरुः विद्यालयम् आगमिष्यति । शिशुः क्रीडिष्यति हसिष्यति च । सः प्रकृत्या साधुः अस्ति । दुर्जनेन शिष्येण किं कार्यम् ? शिशुः भानुं तरुं च द्रक्ष्यति (देखेगा) । पशुः धाविष्यति (दौड़ेगा) । वायुः चलिष्यति (चलेगी) ।**

(क) संस्कृत बनाओ :—

बालक घर जायेगा ..............................................

गुरु विद्यालय में आयेंगे ..............................................

छात्र विद्या पढ़ेंगे ..............................................

बालिकाएँ लेख लिखेंगी ..............................................

शिशु गेंद से खेलेगा ..............................................

शिशु सूर्य को देखेगा ..............................................

सज्जन हँसेगा ..............................................

हवा चलेगी ..............................................

मूर्ख शिष्य से क्या लाभ ? ..............................................

देवदत्त स्वभाव से सज्जन है ..............................................

राम सुख से जीता है ..............................................

दुर्जन दुःख से जीता है ..............................................

छात्र वृक्ष को देखेंगे ..............................................

मैं घर जाऊँगा, तू भी चल ..............................................

बालक दौड़ेंगे ..............................................

(ख) निम्नलिखित वाक्यों को शुद्ध करो :—

सः पठिष्यन्ति .................... । ते लेखिष्यति .................... ।

त्वं गमिष्यामि .................... । अहं द्रक्ष्यति .................... ।

यूयं धाविष्यसि .................... । ते हसिष्यति .................... ।

शिशुः क्रीडिष्यन्ति .................... । त्वं धाविष्यति .................... ।

दिनाङ्क: .................... हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ....................

# अभ्यास १०

**शब्दावली**—नदी—नदी, river, रजनी—रात्रि, night, सखी—सहेली, friend, भवती—आप (स्त्रीलिंग), you, राज्ञी—रानी, queen, बुद्धिमती—बुद्धिमान् स्त्री, an intelligent woman, दा—देना, to give, यच्छ्—देना, to give, नमः—नमस्कार, salutation, स्वस्ति—आशीर्वाद, blessing.

**नियम १८**—(चतुर्थी) संप्रदान कारक (दान देना आदि) में चतुर्थी होती है । ब्राह्मणाय धनं ददाति यच्छति वा—ब्राह्मण को धन देता है । बालकाय पुस्तकं ददाति—बालक को पुस्तक देता है ।

**नियम १९**—(चतुर्थी) नमः और स्वस्ति के साथ चतुर्थी होती है । गुरवे नमः—गुरु को नमस्कार । शिष्याय स्वस्ति—शिष्य का कल्याण हो ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**नदीं पश्य । नद्याः जलम् आनय । रजन्यां चन्द्रः भाति (चमकता है) । राज्ञी भवत्यै फलानि यच्छति । बुद्धिमत्यै नमः । सखीं पृच्छ । पुत्राय स्वस्ति । अहं भवतीं पृच्छामि । बालकेभ्यः फलानि यच्छ । बालकाः हसन्ति । बालिकाः अहसन् । ते हसिष्यन्ति ।**

**हिन्दी में अर्थ लिखो :—**

**नृपः ब्राह्मणाय धनं यच्छति** ..............................................

**गुरवे नमः, शिष्याय स्वस्ति** ..............................................

**रजन्यां चन्द्रः भाति** ..............................................

**नद्याः जलम् आनय** ..............................................

**राज्ञी बुद्धिमत्यै फलानि ददाति** ..............................................

(क) संस्कृत बनाओ :—

वह नदी को देखता है ..........

वह नदी से जल लाया ..........

नदी में जल है ..........

रात्रि में चन्द्रमा आकाश में चमकता है ..........

सखी आपको पुस्तकें देती है ..........

राम हरि को धन देता है ..........

रानी से पूछो ..........

गुरु को नमस्कार ..........

शिष्य को आशीर्वाद ..........

बालक हँसा ..........

शिशु हँसेंगे ..........

तू हँस ..........

मैं नहीं हँसूँगा ..........

बुद्धमती को फल दो ..........

(ख) रिक्त स्थानों में हस् धातु के लट्, लोट्, लङ् के रूप लिखो :—

बालकाः ..........

त्वं ..........

यूयं ..........

अहं ..........

वयं ..........

दिनाङ्कः .......... हस्ताक्षरम् उपाध्यायस्य ..........

# अभ्यास ११

**शब्दावली**—अध्यापकः—अध्यापक, teacher, अङ्काः—अंक, marks, अवकाशः—छुट्टी, holiday, उत्तीर्णः—उत्तीर्ण, passed, अनुत्तीर्णः, failed, उपस्थितः—उपस्थित, present, अनुपस्थितः—अनुपस्थित, absent, परीक्षा—परीक्षा, examination, श्रेणी—कक्षा, class, युष्मद्—तू, you, रुच्—अच्छा लगना, to like, क्रुध्—क्रोध करना, to be angry, द्रुह्—द्रोह करना, to bear malice.

**नियम २०**—(चतुर्थी) रुच् (अच्छा लगना) अर्थ की धातुओं के साथ चतुर्थी होती है । जैसे—बालकाय मोदकं रोचते—बालक को लड्डू अच्छा लगता है । पुत्राय दुग्धं रोचते ।

**नियम २१**—(चतुर्थी) क्रुध् और द्रुह् अर्थ की धातुओं के साथ जिसपर क्रोध किया जाय, उसमें चतुर्थी होती है । जैसे—रामः दुर्जनाय क्रुध्यति, दुह्यति वा—राम दुर्जन पर क्रोध करता है ।

**इन वाक्यों को ध्यान से पढ़ो :—**

**अयं विद्यालयः अस्ति । अत्र अध्यापकाः छात्रान् पाठयन्ति (पढ़ाते हैं) । अद्य विद्यालये शतं छात्राः उपस्थिताः सन्ति, दश च अनुपस्थिताः । परीक्षायां सप्ततिः (७०) छात्राः उत्तीर्णाः, अन्ये च अनुत्तीर्णाः । शिष्याय मोदकं रोचते ।**

**युष्मद् शब्द के इन विभक्तियों के रूप लिखो :—**

......................................प्र० ......................................द्वि०

......................................तृ ......................................च०

......................................प० ......................................स०

